२. **राजस दान की पहचान** : प्रत्युपकार और फल की आशा से क्लेश के साथ जो दान दिया जाता है, वह राजस दान है और ३ **तामस दान की पहिचान** · अयोग्य देश कालपात्र में सत्कार शून्य और अवज्ञा भाव से दिया हुआ दान तामस दान है।

भाव की गहराई के आधार पर वृद्धि में 'दान' के कम से कम तीन-भेद मुख्य है। कर्त्तव्य भाव से प्रेरित व्यक्ति सात्विक भाव से भरपूर होता है। वह यश के लिए नहीं, प्रत्युत दान की अनिवार्यता को समक्ष रख कर ऐसे व्यक्ति को दान देता है, जिससे पुन. वदला पाने की इच्छा भी न हो। देश, काल, पात्र के अनुकूल भी दान की अनिवार्यता महसूस हो रही होती है। इसी प्रकार के दान को सात्विक दान कहते हैं। ऐसे दानियों से याचना नही करनी पडती। यह स्वयं प्रेरित दानी होते हैं। जिनमे भाव राजसी होते हैं। फलेच्छा प्रवल होती है, प्रत्युपकार-हेतु भावना रखते हैं, वे कष्ट सहकर भी दान देते हैं, इस प्रकार के दान को राजसी दान कहते हैं। यदि लाभ की आशा न हो, तो ऐसे लोग किसी भले आदमी को, संकट ग्रस्त व्यक्ति को, देश-काल-पात्र के अनुसार दान कदापि न करे और सदा स्वार्थ का बाजार ही गरम करने की चेष्टा करें। ऐसे ही लोगों के उत्पन्न दोषों को दूर करने के लिए 'याचना' करने के लिए याचक बढता है और सही मोड़ देकर सबका हित-साधता है। जहा वड़ी ही ओछी भावना होती है। वहा दाता असत्कार से, अवज्ञा से, बे मौके, कुजगह और कुपात्र को दान देकर कोई मतलब सिद्ध करना चाहता है, दानियों में नाम लिखाना चाहता है। लेने वाला भी प्रायः पतित, हीन, भुक्खड़, दीन और लोभी व्यक्ति ही हो सकता है। इस प्रकार के दान को 'याचना' प्रोत्साहन नही देती। राजसी एव तामसी वृत्ति से जो दान समाज में किये जाते हैं, वे सदैव अव्यवस्था और अशान्ति ही बढ़ाते हैं, स्वार्थ, प्रतिशोध, झूठे नाम की ही होड़ जन-मानस को मथती रहती है। कुदान, कुपात्र, कुकाम, कदाचार, अनाचार, व्यभिचार ही इन दानो से बढ़ते हैं। याचना निः स्वार्थ भाव से भरपूर दान अर्थात् सात्विक दान की महिमा की सदा रक्षा करती है।

## १० वामन और बलि की पौराणिक कथा—

अनेकश वृहद् यज्ञों के करने के बाद भी राजा वलि मे अहम्भाव विद्यमान् था। जिस इच्छा से यज्ञ पर यज्ञ किये चले जा रहे थे, वह केवल राजस-भाव से किये जा रहे थे। तामस भाव भी अभी उसमे बना था। अत. वामन ब्राह्मण के प्रति कटु वचन बोल गये, आचार्य शुक्र की बात भी अनसुनी कर दी, फलत. पराजित हुए और सभी किये कराये पर पानी फिर गया। अतः दान पवित्र भाव से हो, सात्विक भाव से हो, कर्त्तव्य मान कर किया जाय, ताकि समाज के अन्दर उचित आदर-मान, सत्साहस, उत्तम पुरुषार्थ, पवित्र कर्त्तव्य-बुद्धि सतत बनी रहे। कोई जड़ संचय से नही, प्रत्युत् उत्तम भाव से ही आदरणीय माना जाय। उत्तम भाव-विचार और काम ही सदा वाञ्छनीय और अनुकरणीय होने चाहिए। त्याग, तपस्या, शील, मर्यादा, सत्य इत्यादि की ही प्रतिष्ठा से समाज चिर-जीवित रहकर सुखी एवं शान्त रहता है।

शेष अगले अङ्क में....

# सप्त-ऋषि

श्री भगवद्दत्त वेदालंकार

सप्त-ऋषि क्या है ? यह एक विचारणीय विषय है। सृष्टि के आदि युग में उत्पन्न सप्त-ऋषियों को न लेकर हम वेदान्तर्गत सप्तऋषियों के एक विशिष्ट स्वरूप पर ही विचार करते हैं। वेद में ऋषि तो अनेकों हैं। उनके परस्पर गोत्र-सम्बन्ध व सन्तति-संबन्ध भी पूर्वाचार्यों ने निर्देश किये हैं। पर सप्त-ऋषियों का साहचर्य किस सम्बन्ध को द्योतित करता है, और इस साहचर्य की दृष्टि से उनका वास्तविक स्वरूप व कार्य क्या है यह एक अत्यन्त गहन विषय है। अधिभूत, अधिदैव व अध्यात्मादि तीनों क्षेत्रों में इस पर विचार हो सकता है, पर हम अध्यात्म क्षेत्र में ही संक्षेप में विचार करने का प्रयत्न करते हैं। सप्त ऋषियों के संबन्ध में एक मन्त्र जो कि इस प्रकार है—

तिर्यग्बिलश्चमस ऊर्ध्वबुध्नस्तस्मिन् यशो निहितं विश्वरूपम् ।
तदासत ऋषयः सप्तसाकं ये अस्य गोपा महतो बभूवुः । अथर्व० १०।८।९

यह एक चमस है जिसका बिल नीचे की ओर, और मूल ऊपर को ओर है। उसमें विश्वरूप यश भरा पड़ा है। इस चमस में सात ऋषि एक दूसरे के समीप में बैठे हुए हैं जो इसकी सदा रक्षा करते हैं।

यह मन्त्र सौरमण्डल और मानव देह दोनों में घटता है। सौरमण्डल में ऊर्ध्वबुध्न चमस सूर्य है, जिसकी किरणें नीचे की ओर प्रवाहित हो रही हैं। ये सप्तकिरणें सप्तऋषि हैं। शरीर में प्रतिष्ठित इन सप्त ऋषियों का केन्द्र शरीर का मूर्धा (सिर) है जिसे चमस कहा गया है। इस चमस (सिर) का पृष्ठ ऊपर है और छिद्र नीचे की ओर हैं। इस छिद्र के द्वारा मूर्धा में भरा हुआ विश्वरूप यश नीचे की ओर प्रवाहित होता है। [1]सप्तऋषि सप्तेन्द्रियां हैं, जो इसमें बैठी हुई इसकी रक्षा कर रही हैं। ये सप्तऋषि दो कान, दो नासाछिद्र, दो चक्षु गोलक, और एक मुख ये हैं। शतपथ ब्राह्मण (१४।५।२) में इस मूर्धा में रहने वाले ये ही ऋषि बताये गये हैं। और वहां यह कहा गया है कि दो कान गौतम और भारद्वाज हैं, दो नासिकाएं वसिष्ठ और कश्यप हैं, दो आंखें विश्वामित्र और जमदग्नि हैं। और मुख अत्रि है। यहां इस बात का अवश्य ध्यान रखना चाहिये कि ये कान व नासिकादि के गोलक सप्तऋषि नहीं हैं, अपितु सिर में विद्यमान इनकी केन्द्रगत शक्ति ऋषि है। परन्तु इस संबन्ध में भी यह विचारणीय है कि क्या सामान्य जन की आंख, नाक, कान, आदि इन्द्रिय शक्तियां ऋषि हैं ? हमारे विचार में ऐसा नहीं है। यदि सभी मनुष्यों की ऐन्द्रियिक शक्तियां ऋषि कहलाने लगें तो सभी पारदृश्वा ऋषि हो जायेंगे। शतपथ ब्राह्मण में आता है कि सिर[2] में जो सात प्राण हैं उनके द्वारा जब स्तुति की जाती है तब सप्त-ऋषि पैदा होते हैं। ये इन्द्रियां ऋषि कब बनती हैं ? और इनकी कितनी व्यापक शक्तियां हो जाती हैं, इसका सुन्दर विवेचन शतपथ ब्राह्मण

---

१ सप्त ऋषयः प्रतिहिताः शरीरे सप्त रक्षन्ति सदमप्रमादम् यजु० ३४।५५

कः सप्त खानि वितत्तर्द शीर्षणि कर्णाविमौ नासिके चक्षिणी मुखम् ।। अथर्व १०।२।६

२ य एवेमे सप्तशीर्षन्प्राणास्तैरेव तदस्तुवत सप्तर्षयोऽसृज्यन्त । श० प० ८।४।३।६

में है। यह१ चक्षु जब सम्पूर्ण जगत् को देखने लगती है, तब वह जमदग्नि ऋषि कहलाती है। स्वल्प प्रदेश को देखने वाली सामान्य जन की चक्षु इन्द्रिय जमदग्नि ऋषि नहीं है। जब२ श्रोत्र अनन्त दिशाओं की दूरी से शब्द सुन लेता है, और सब ओर से मित्रवाक्यों को ही सुनता है, तब वह विश्वामित्र ऋषि कहलाता है। और वाक्३ विश्वकर्मा ऋषि उस अवस्था में बनती है, जब कि वाणीमात्र के उच्चारण से ही सब कुछ उत्पन्न व सम्पन्न हो जावे। इसी प्रकार अन्य इन्द्रियों के संबन्ध में कहा गया है। इन्द्रियों की इस व्यापक शक्ति को हमने अयास्य ऋषि के प्रकरण में भी दिखाया है। अतः हम यह कह सकते हैं कि इन इन्द्रियों की शक्तियां जब व्यापक हो जाती है, अपने मूलस्रोत के समान बन जाती हैं तभी ये ऋषि कहलाती हैं। एक इन्द्रिय अनेक ऋषि बन सकती हैं—

शास्त्रों में एक इन्द्रिय को कई-कई ऋषियों के नाम दिये गये हैं। विश्वामित्र वाक् भी है श्रोत्र भी है। भरद्वाज मन भी है और कान भी है। वाक् विश्वामित्र, वसिष्ठ और विश्वकर्मा ऋषि तीनों हैं। इस प्रकार यह इस तथ्य का ज्वलन्त उदाहरण है कि ऋषि व्यक्ति नहीं है। और विशेषकर वेदों में तो ये विभिन्न-विभिन्न गुण व शक्ति आदि के वाचक बने हैं। एक ही इन्द्रिय में कई प्रकार के गुण व अनेकों शक्तियां पैदा हो सकती हैं जिससे कि वह कई नामों से स्मरण की जा सकती है। हां! इस बात से हम यहां इन्कार नहीं करते कि इन विशिष्ट गुणों व शक्तियों को धारण करने वाले ऐतिहासिक ऋषि पूर्व में हो चुके हैं। परन्तु वेदों के ऋषियों पर विचार करने के लिये हमें ऐतिहासिक ऋषि व्यक्तियों की आवश्यकता नहीं है।

## सप्त ऋषि और ब्राह्मी शक्ति

सप्तर्षियों का ब्राह्मी शक्ति से विशेष संबन्ध है। इस संबन्ध में निम्न मन्त्र अवलोकनीय है—
तद्ब्रह्म च तपश्च सप्तऋषय उपजीवन्ति ब्रह्मवर्चस्युपजीवनीयो भवति य एवं वेद।

अथर्व ८।१३।१६,१०।४

अर्थात् सप्तऋषि ब्रह्म और तप से जीवित रहते हैं। इस तथ्य को जो जानता है, वह ब्रह्मवर्चस्वी और दीर्घजीवी होता है। सप्तऋषि ऐन्द्रियिक शक्तियां हैं। इनका ब्रह्म और तप क्या है इसको संक्षेप में कहना चाहें तो यह कह सकते हैं कि "मनश्चेन्द्रियाणां चैकाग्र्यं परमं तपः" मन और इन्द्रियों की एकाग्रता ही उनका परम तप है। और यही ब्रह्मप्राप्ति का सर्वोत्तम साधन है। एक और मन्त्र में सप्त ऋषियों के संबन्ध में यह निर्देश हुआ है कि ये सप्तर्षि इस विराट् को ब्रह्मण्वती रूप में देखते हैं (अथर्व ८।१३।१३) अथर्व में एक और मन्त्र आता है कि—

सप्तर्षीनभ्यावर्ते, ते मे द्रविणं यच्छन्तु ते मे ब्राह्मणवर्चसम्। अथर्व १०।५।३९ में सप्तर्षियों के अभिमुख होता हूँ। वे मुझे द्रविण और ब्रह्मवर्चस्व प्रदान करें। एक मन्त्र है कि—"उस ब्रह्मौदन का बृहस्पति सिर है, ब्रह्म (वेद) मुख

१ चक्षु वै जमदग्निर्ऋषिर्यदेनेन जगत् पश्यति। श० प० ८।१।२।३

२ श्रोत्रं वै विश्वामित्र ऋषिर्यदेनेन सर्वतः शृणोत्यथो यदस्मै सर्वतोमित्रं भवति तस्माच्छ्रोत्रं विश्वामित्र ऋषिः। श० प०८।१।२।६

३ वाक् वै विश्वकर्मर्षि र्वाचा हीदं सर्वं कृतम्। श०प० ८।१।२।६

है, द्यावा पृथिवी दोनों श्रोत्र हैं, सूर्य और चन्द्रमा आंखें हैं और सप्तऋषि प्राण अपान हैं (अथर्व ११।३।५) यहां सप्तऋषियों को प्राण और अपान बताया गया है जिस पर कि ब्राह्मी तनु का सम्पूर्ण जीवन आश्रित रहता है।

ब्रह्मजाया की प्राप्ति में सप्तर्षियों का तप वाञ्छनीय होता है। ब्रह्मजाया क्या है? इस संबन्ध में हम विस्तार से तो उसी समय विचार करेंगे जब कि इस सूक्त पर स्वतंत्र रूप से लिखेंगे। परन्तु यहां इतना कहना पर्याप्त है कि यह ब्रह्मजाया मानव स्त्री नहीं है। यह ब्राह्मण में ब्रह्मत्व व ब्राह्मी तनु को उत्पन्न करने वाली वाक् शक्ति है (ब्रह्म जायते यया सा ब्रह्मजाया) क्योंकि ब्राह्मण में ही यह वाक् शक्ति होती है और उसी में ही यह ब्रह्मत्व स्वाभाविक रूप से जागृत होता है अत वेद में इसे ब्राह्मण जाया कह दिया गया है। श्री पं० शिवशंकर शर्मा जी काव्यतीर्थ ने अपने 'वैदिक इतिहासार्थ निर्णय' में "ब्रह्मजाया" के सम्बन्ध में जो विचार अभिव्यक्त किये हैं, वे इसी प्रकार के हैं। ब्रह्मजाया के सत्य स्वरूप की उपलब्धि में उससे पर्याप्त सहायता मिलती है। सायणाचार्य ने इस ब्रह्मजाया सूक्त के प्रारम्भ में जो इतिहास दिया है वह भी इस तथ्य की ओर निर्देश कर रहा है, वहां आता है कि "जुहुरिति वाङ्नाम। सा ब्रह्मणो जाया च बृहस्पतिर्वाचस्पतित्वाद् बृहस्पतेर्जुहूर्नाम भार्या बभूव। कदाचिदस्य किल्बिषमस्या दौर्भाग्यरूपेणाऽऽसांचक्रे। अतएव स एनां पर्यत्याक्षीत्। अनन्तरमादित्यादयो देवा मिथो विचार्यैनामकिल्बिषां कृत्वा पुनर्बृहस्पतये प्राददुरिति। सायण भाष्य ऋ० १०।१०९।१

ब्रह्मजाया के सम्बन्ध में यह एक संक्षिप्त विवेचन है। यहां ब्रह्मजाया को जुहू नामक वाक् माना है और बृहस्पति को वाचस्पति। यहां वाक् को जुहू एक विशेष प्रयोजन से कहा गया है और वह यह कि यज्ञ याग में वाणी द्वारा जो आहुति दी जाती है, उसी यज्ञ याग के प्रयोजन से वाक् के जुहू रूप का यहां ग्रहण करना है। इसका भाव यह हुआ कि यज्ञ याग आदि में वाक् को आहुति साधन बनाने और अपने सम्पूर्ण अन्तरंगों को आहुति द्वारा अन्तरग्नि में आहूत करने से ब्राह्मी तनु की उत्पत्ति होती है, ब्रह्मत्व पैदा होता है। अतएव यह वाक् ब्रह्म जाया (ब्रह्म जायते यया सा) कहलाती है।

मनुस्मृति के निम्न श्लोक में भी ब्राह्मी तनु की उत्पत्ति में होम आदि को प्रमुख साधन बताया गया है। यह श्लोक इस प्रकार है—

स्वाध्यायेन व्रतैर्होमैस्त्रैविद्येनेज्यया सुतैः।
महायज्ञैश्च यज्ञैश्च ब्राह्मीयं क्रियते तनुः।
मनु० २।१८

स्वाध्याय, व्रत, होम, त्रैविद्या, इज्या, सोम सवन, महायज्ञ, यज्ञ आदियों से यह शरीर ब्राह्मीरूप को धारण करता है।

यहां पर यज्ञ को हमें व्यापक रूप में नहीं ग्रहण करना चाहिये। क्योंकि श्लोक में स्वाध्याय, व्रत व होम आदि का पृथक् ग्रहण हुआ है। इस प्रकार वाक् के सूक्ष्मातिसूक्ष्म रूप से लेकर स्थूल से स्थूल सम्पूर्ण वाक् को हमें आहुति साधन बनाना चाहिये। इससे ब्रह्मत्व की उत्पत्ति होती है। यह वाक् आहुति साधन अर्थात् जुहू बने इसके लिये सप्तर्षियों व सप्तेन्द्रियों को बड़े भारी तप की आवश्यकता है। अब हम मन्त्र का अर्थ प्रस्तुत करते हैं।

देवा एतस्यामवदन्त पूर्वे सप्तऋषयस्तपसे ये निषेदुः ।
भीमा जाया ब्राह्मणस्योपनीता दुर्धां दधाति परमे व्योमन् । ऋ० १०।१०९।४

इस मन्त्र का आध्यात्मिक अर्थ इस प्रकार है–

( ये सप्तऋषय तपसे निषेदुः ) जो सप्त ऋषि तप करने बैठे 'किस प्रयोजन से' कि सप्तेन्द्रिय सम्बन्धी बाक् जुह बन जाये । अर्थात् ब्रह्मजाया की प्राप्ति हो तो (एतस्यां) इस ब्रह्मजाया के संबन्ध में (पूर्वे देवा अवदन्त) पूर्व के देवों ने यह कहा कि (ब्राह्मणस्य जाया) ब्राह्मण की यह ब्राह्मी शक्ति (भीमा) भयंकर है । (उपनीता) उपनीत हुई अर्थात् समीप में आयी हुई (परमेव्योमन्) परम व्योम अर्थात् मस्तिष्क में (दुर्धां दधाति) बड़ी कठिनाई से धारण की जाती है ।

इस प्रकार आध्यात्मिक क्षेत्र में सप्तर्षियों पर हमने विचार किया और यह देखा कि सामान्य जन को इन्द्रियां सप्तर्षि नहीं हैं । इनमें ऋषित्व की उत्पत्ति को जाती है । ऋषित्व के उत्पन्न होने पर ही ब्रह्मत्व पैदा होता है । और ब्रह्मत्व को पैदा करने वाली ब्राह्मी शक्ति इन सप्तर्षियों के तप के प्रभाव से पैदा होती है ।

## महाभारत में सप्त-ऋषि

महाभारत अनुशासन पर्व ९३ अध्याय में सप्त ऋषियों के सम्बन्ध में एक कथानक आता है जिसका संक्षिप्त सार निम्न प्रकार है––

किसी वन में अत्रि, वसिष्ठ, कश्यप, भरद्वाज, गौतम, विश्वामित्र तथा जमदग्नि ये सात ऋषि तप कर रहे थे । उनमें अरुन्धती, उनका परिचारक पशुसख तथा उसकी गण्डा नाम की पत्नी भी थी । ये सब समाधि द्वारा ब्रह्मलोक की प्राप्ति की इच्छा से तप कर रहे थे । पहले कभी शिवि पुत्र वृषादर्भि नामक राजा ने इनसे यज्ञ करवाया था तो दक्षिणा रूप में अपना पुत्र इन ऋषियों को दे दिया था; तब कुछ काल पश्चात् अनावृष्टिजन्य बड़ा भारी दुर्भिक्ष पड़ा । इससे वह राजा का पुत्र मर गया ऋषियों के पास अपनी क्षुधा-निवृत्ति के लिए कुछ नहीं था, तब उन्होंने उस बच्चे के शव को पकाना आरम्भ किया । उसी समय बच्चे का पिता वृषादर्भि वहां आ पहुचा । वृषादर्भि ने उन ऋषियों की दुरवस्था देख कर उनसे प्रतिग्रह के रूप में पृथ्वी, धन, खच्चर गऊवें आदि लेने की प्रार्थना की । इस पर उन ऋषियों ने कहा कि राजाओं का प्रदत्त दान मधुर आस्वाद वाला होते हुए भी विष तुल्य होता है । अतः उन्होंने लेने से इन्कार कर दिया । ऋषि उस शव को छोड़ कर वन में कन्दमूल, फल की खोज में चले । तब राजा की आज्ञा से मन्त्रियों ने गूलर में स्वर्ण रख कर उन्हें पेश किया । इस पर ऋषियों ने अत्रि द्वारा सचेत किये जाने पर धन्यवाद पूर्वक कहा कि हम पूर्ण जागरूक हैं हमें ज्ञात है कि इन फलों में स्वर्ण विद्यमान है, इसका मृत्यु के अन्त में दुष्परिणाम होता है । स्वर्ण सहस्त्रों गुणा फल देता है इसकी अत्यधिक इच्छा करने वाला व्यक्ति पापिष्ठों की गति पाता है । व्रीहि, यव, पशु, स्त्रियां आदि ये सब किसी भी मनुष्य को तृप्त करने में असमर्थ हैं । अत विद्वान् को चाहिए कि वह शान्ति व शम का आचरण करे । पुरुष की कामना याचना व प्रार्थनाओं आदि की कोई सीमा व मात्रा नहीं होती । कहा भी है––

न तल्लोके द्रव्यमस्ति यल्लोकं प्रति पूरयेत् ।
समुद्रकल्पः पुरुषो न कदाचन पूर्यते ।।

अर्थात् लोक में ऐसा कोई द्रव्य नहीं है जो कि लोक को भरपूर कर दे । पुरुष समुद्र के तुल्य है यह कभी नहीं भरा जा सकता ।

जब मनुष्य की एक कामना पूरी हो जाती है तो स्वतः ही दूसरी कामना उत्पन्न हो जाती है । यह कामनाओं का सिलसिला सामान्य मनुष्य में अनन्त काल तक चालू रहता है कभी भी समाप्त नहीं होता । अतः इन कामनाओं की समाप्ति के लिये तपस्या ही एक उपाय है । द्रव्य प्रतिग्रह व संग्रह के विरोध में यह तपस्या मनुष्य में संयम को पैदा करती है । तपस्या द्वारा उत्पन्न यह संयम रूपी धन एक लोभी ब्राह्मण का विनष्ट हो जाता है । धर्म के लिये द्रव्य सञ्चय की अपेक्षा भी तप व संयम का सञ्चय ही श्रेष्ठ होता है ।

इस प्रकार काम, तृष्णा तथा द्रव्य संचय में दोष देख कर उन ऋषियों ने वे फल नहीं लिये और धृतव्रत वे ऋषि वहां से चले गये । इस पर वृषादर्भि राजा ने क्रोध में आ हवन द्वारा एक कृत्या नाम की राक्षसी को उत्पन्न किया और उसका यातुधानी नाम रक्खा । राजा ने उसे आज्ञा दी कि जाओ सप्त ऋषियों के नाम जान कर उनको विनष्ट कर दो और तदनन्तर जहां चाहो विचरण करो । वह राक्षसी सप्त ऋषियों के पास गई । सप्त ऋषि उस वन में फल मूल खाते हुए, विचरण करते थे उसी समय उन्होंने रक्तवर्ण के हाथ पैर, मुख वाले तथा पीतोदर स्थूलशरीर वाले परिव्राजक को कुत्ते सहित विचरते हुए देखा । अरुन्धती उस सर्वाङ्ग सुन्दर परिव्राजक को देख कर ऋषियों से बोली कि आप लोग ऐसे नहीं हैं । इस पर क्रम से ऋषियों ने यूं कहना प्रारम्भ किया ।

वसिष्ठ=इन इस समय अग्निहोत्र नहीं करते हैं, सायं-प्रातः अग्निहोत्र होना चाहिए । यह अग्निहोत्र करता है अतः पुष्ट है ।

अत्रि=क्षुधा के कारण हमारा वीर्य तथा विद्या नष्ट हो चुकी है ।

विश्वामित्र=हमारा शास्त्र का अध्ययन जीर्ण शीर्ण हो गया है और हम आलसी हो गये हैं ।

जमदग्नि=वर्ष भर का अन्न और ईंधन की चिन्ता हमें सताती है ।

कश्यप=हमारे चारों भाई देहि-देहि करके भीख मांगते रहते हैं, इसके नहीं अतः यह पुष्ट है ।

भरद्वाज=भार्या के अपवाद से हमें शोक हुआ है । इसे नहीं ।

गौतम=हमारा त्रिकौशेय वस्त्र जो कि रंकु मृग चर्म का बना है, पुराना हो गया है । इसका नहीं । इस प्रकार उन ऋषियों ने अपने कृश होने के हेतु बताये ।

वह परिव्राजक उन ऋषियों के पास पहुंच कर बोला कि तुम्हारी सेवा करने के लिए आया हूं । तब वन में विचरते हुए उन्होंने स्वच्छ जल वाला तालाब देखा जिसमें कमल खिले हुए थे । उसमें प्रवेश का एक ही द्वार था और उसकी रखवारी यातुधानी राक्षसी कर रही थी ।

प्रश्नोत्तर के अनन्तर यातुधानी बोली कि

तुम क्षुधार्त्त हो अतः अपना-अपना नाम बोल कर इस सरोवर से बिस ले सकते हो। ऋषि लोग राक्षसी के दुष्ट-भाव को जान गये। उन्होंने अपना सीधा नाम न बता कर अन्य प्रकार से घुमा फिरा कर बताया। सप्तर्षियों के उन नामों को हम आगे स्पष्ट करेंगे।

सप्तर्षियों के सम्बन्ध मे महाभारत के अन्तर्गत कथानक का संक्षिप्त अंश हमने यहां दर्शाया। यदि समग्र रूप में हम इस कथानक पर दृष्टिपात करें तो यह कथानक आलङ्कारिक प्रतीत होता है। महाभारत की नीलकण्ठीय टीका में भी इसे आलङ्कारिक रूप दिया गया है। कई आधुनिक विद्वानों की दृष्टि में भी यह आध्यात्मिक रूप लिये हुए है। हमारे विचार में महाभारत का यह कथानक बृहदारण्यकोपनिषद् अध्याय २ ब्राह्मण २ में वर्णित मन्त्र का ही विस्तार प्रतीत होता है। अथर्ववेद १०।८।९ मन्त्र में भी इन्हीं सप्तर्षियों की ओर संकेत हुआ है।

अब हम कथानक में आये पात्रों के ऊपर विचार करते हैं--

## वृषादर्भि

वृषादर्भि मन है। इसको इस प्रकार निरुक्ति की जा सकती है—

वृषं ज्ञानवर्षणं विषयवर्षणं वा (इन्द्रिय द्वारा) आ समन्तात् दृभयति दृभतीति वा (दृभी ग्रन्थे तुदादि, दृभ सन्दर्भे (गांठना)।

अर्थात् वृषादर्भि मन का वह रूप है जो कि इन्द्रियों द्वारा गृहीत ज्ञान व विषयों का संग्रह करता है तथा उनका भोग करता है।

## वृषादर्भि का पुत्र —

वृषादर्भि का पुत्र वह शिशु प्राण है जिसका वर्णन बृहदारण्यकोपनिषत् २।२ में किया गया है यह मध्यम प्राण है। सप्तेन्द्रियां (सप्तशीर्षण्य प्राण) बहिर्मुखी हो कर बाह्य जगत् से अन्न लाती हैं और इस शिशु प्राण को प्रदान किया करती है जिससे कि यह वृद्धि को प्राप्त करता है। परन्तु जब इन्द्रियां मुक्त होना चाहती हे तो उनका बाह्य जगत् से सम्बन्ध छूट जाता है और एक प्रकार से अकाल पड़ जाता है। इस प्रकार बाह्य जगत् का अन्न न मिलने से वृषादर्भि रूपी मन का पुत्र यह शिशु प्राण भूख से पीड़ित हो मृत्यु को प्राप्त करता है। इस प्रकार वह शिशु प्राण निर्जीव हो जाता है सक्रिय नहीं रहता। एक प्रकार से वह शव रूप है तब वह इन इन्द्रियों को तपस्या रूपी अग्नि में परितप्त होता है। परन्तु तपस्या करते हुए भी बाह्य जगत् के विषयभोग रूपी प्रलोभन बार-बार सामने आते हैं।

वृषादर्भि द्वारा इन इन्द्रिय रूपी सप्तर्षियों को दिए गये प्रलोभन बाह्य जगत् के विषय भोग ही है। परन्तु जब ये सप्तर्षि इन प्रलोभनों में नहीं फंसते हैं तब कालान्तर में दिव्य भोग सामने आते है। ये ही दिव्य भोग उदुम्बर में हिरण्य रख कर उन्हें प्रदान किये गये है। प्रायः मनुष्य इन दिव्य भोगों में फंस जाते हे और उनसे वे प्राण की सन्तुष्टि करते हे इस प्रकार उनका अधःपतन हो जाता है। परन्तु जब ये इन्द्रियां इन दिव्य भोगों में भी नहीं फसती तब वृषादर्भि द्वारा एक कृत्या उत्पन्न की जाती है जो कि यातुधानी कहलाती है।

यातुधानी—

यातुधानी का अर्थ है 'यातूनि दधातीति' अर्थात् जो गति (यातु) को धारण करने वाली है। ये गतियां निकृष्ट गतियां हैं। मुक्ति की दृष्टि से इन्द्रियों की बाह्यविषयों के प्रति गतियां निकृष्ट ही कही जासकती हैं। इन्द्रियों में गति पैदा करने वाली इन इन्द्रियों की अपनी बुभुक्षा होती है। यह बुभुक्षा अग्निहोत्र से उत्पन्न होती है। इन्द्रियां बाह्य जगत् से विषय रूपी आहुति लाकर शरीर के अन्दर होमती रहती हैं यह उनका अग्नि होत्र है। इससे बुभुक्षा उत्पन्न होती है। यह बुभुक्षा दूसरे शब्द में कामना है, इन्द्रियों के मुक्ति मार्ग में यह कृत्या के समान है।

पद्मिनी—

पद्मिनी शिर में विद्यमान वह सरोवर है जिसके चारों ओर ये सप्तेन्द्रिय रूपी ऋषि अपना-अपना आश्रम बना कर तप कर रहे हैं। इस सरोवर का वर्णन बृहदारण्यकोपनिषत् २।२ में 'अर्वाग् बिलश्चमस उर्ध्वबुध्नः' मन्त्र द्वारा किया गया है। इसी सरोवर में ये ऋषि बिस की इच्छा से डुबकी लगाते हैं।

बिस—

मस्तिष्क में विद्यमान सहस्रार चक्र (सहस्र-दल पद्म) की नाड़ियों को यहां बिस कहा गया है। ये सप्तेन्द्रिय रूपी ऋषि अन्तर्मुखी अवस्था में इस पद्मिनी में प्रवेश करते हैं और उन नस नाड़ियों में विद्यमान दिव्य अन्न को भक्षण करने का उपक्रम करते हैं, परन्तु ये उन बिसों का भक्षण कर भी नहीं पाते कि "शुनः सख" नामक इन्द्र उन्हें छिपा देता है।

शुनः सख—

'शुनः सख' इन्द्र है, महाभारत के इसी प्रकरण में स्पष्ट रूप से इसे इन्द्र कहा गया है। इन्द्र दिव्य मन है। मन इन्द्रियों का अधिपति है सामान्य मन वृषादर्भि है जो कि इन्द्रियों को विषयभोगों में लिप्त करता है परन्तु दिव्य मन इन्द्रियों को भोगों से विरक्त करता है। यहां इन्द्र को 'शुनः सख' कहा है। 'शुनः' प्राण का नाम है अर्थात् यह दिव्य मन दिव्य प्राण से सम्पृक्त है।

कुत्ता—

इस इन्द्र के साथ एक कुत्ता है। यह पाप व दिव्यता को सूंघने की दिव्य शक्ति है। अर्थात् गुफा में प्रच्छन्न रूप में विद्यमान वृत्र बल व पणि आदियों का यह ऐन्द्रियिक दिव्य शक्ति पता लगा लेती है। गौ रूपी दिव्य शक्तियां कहां पर विद्यमान है यह ज्ञात कर लेती है। इन्द्रियों की अन्तर्मुखी अवस्था में यह प्राण शक्ति प्रादुर्भूत होती है।

अब हम अत्रि आदि सप्त ऋषियों के सम्बन्ध में विचार करते है।

१ अत्रि

१—अत्रि मुखस्थ प्राण है 'अद्‌भक्षणे' धातु से इसकी निष्पत्ति की गई है। मुखस्थ प्राण के मुख्य रूप से दो कार्य होते हैं एक अन्न भक्षण करना और दूसरा स्वाध्याय करना। ये ही दोनों कार्य महाभारतान्तर्गत कथानक में पठित श्लोकों द्वारा अभिव्यक्त किए गये हैं यथा—

नैतस्येह यथाऽस्माकं क्षुधा वीर्यं समाहृतम्।
कृच्छ्राधीत प्रनष्टं च तेन पीवान् शुना सह॥

भूख से वीर्य अर्थात् शक्ति का क्षय होना तथा कष्टाधिक्य से अधीत विद्या का विनाश होना। ये दोनों बातें इस तथ्य की ओर निर्देश

कर रहो है कि यह अत्रि प्राण मुखस्थ प्राण है। अब हम इन दो कार्यों को दृष्टि में रख कर अत्रि सम्बन्धी उस श्लोक की निरुक्तियों का विवेचन करते हैं जो कि यातुधानी के प्रश्न करने पर कही गई है।

अरात्रिरत्रि सा रात्रियां नाधीतेऽत्रिरद्य वै।
अरात्रिरत्रिरित्येव नाम मे विद्धि शोभने॥

अर्थात् अत्रि प्राण वह है जिसमें अरात्रि रात्रि नहीं है अन्धकार नहीं है। रात्रि उसी समय होती है जबकी अध्ययन नहीं करता है। अर्थात् बौद्धिक कार्य नहीं होता है।

अरात्रिः अद्य वै--

अद्य यहां वर्तमान के अर्थ में आया है। वर्त्तमान काल में ही अत्रि प्राण की सत्ता है क्योंकि जब भी मुख से अध्ययन होगा वह वर्त्तमान काल ही होगा। अतः भूत व भविष्य की दृष्टि से अत्रि प्राण नहीं है। और फिर रात्रि में सोते हुए मुख बन्द होता है। इस समय न तो अन्नभक्षण का कार्य होता है और नाहीं अध्ययन होता है।

अरात्रि के और भी अर्थ है--रात्रिः रमणात् अर्थात् इसमे रमण नहीं है रति व रमण के समय अध्ययन व ज्ञान आदि समाप्त हो जाता है--दूसरे रति अर्थात् सम्भोग के समय मुख स्वत बन्द हो जाता है।

## २ वसिष्ठ -

वसिष्ठ ऋषि के सम्बन्ध में श प. ८।१। १।६ में आता है कि "प्राणो वै वसिष्ठ ऋषिः" अर्थात् प्राण वसिष्ठ ऋषि हैं। इस सम्बन्ध में हमारा विचार यह है कि सबके प्राण वसिष्ठ नहीं होते। कौन सा प्राण वसिष्ठ है इसका समाधान स्वयं शतपथ ब्राह्मण में किया गया है। वहां आता है कि "यद्वै नु श्रेष्ठस्तेन वसिष्ठोऽथो यद्वस्तृतमो वसति तेनो एव वसिष्ठः" श. प. ८।१।१।६ अर्थात् प्राणों में श्रेष्ठ प्राण वसिष्ठ है जो कि वस्तृतम अर्थात् सर्वोत्तम वास का हेतु है, जिसके कारण शरीर में जीव का सुन्दर रूप में वास होता है वह प्राण वसिष्ठ है। इसी दृष्टि से महाभारत के निम्न श्लोक को पढ़ना चाहिए।

वसिष्ठोस्मि वरिष्ठोऽस्मि वसे वासगृहेष्वपि।
वसिष्ठत्वाच्च वासाच्च वसिष्ठ इति विद्धिमाम्॥

हे यातुधानि! मं वस्तृतम अर्थात् सर्वोत्तम वासहेतु हूं, सर्वश्रेष्ठ हू, शरीरान्तर्गत सभी वासस्थानों में वसता हूं, अन्यों का वासहेतु तथा स्वय बसने के कारण मुझे वसिष्ठ जानो।

## ३. कश्यप

बाह्य सौर जगत् में सूर्य से निकल कर त्रैलोक्य में व्याप्त होने वाला सौर प्राण हो कश्यप है। यह सूर्य कश्यप रूप में परिणत हो कर प्रजा का निर्माण करता है। परन्तु हमें यहां अध्यात्म क्षेत्र में कश्यप के स्वरूप को देखना है। तै. आ. १।७ में आता है कि सिर के ये सप्त प्राण कश्यप से ज्योति प्राप्त करते हैं। ये सप्तप्र ण सप्त रश्मियां है, इन्हें ही सप्तसूर्य या सप्तर्षि कहते हैं। तै. आ. १।८ में आता है कि 'कश्यपादुदिताः सूर्याः' अर्थात् कश्यप से ये सप्त सूर्य उदित होते हैं। प्रश्न यह पैदा होता है कि कश्यप क्या है? इस सम्बन्ध में वहां आता है कि 'कश्यपः पश्यको भवति यत् सर्वं परिपश्यतीति

सौक्ष्म्यात् तै. आ १।८ अर्थात् पश्यक ही कश्यप है क्यों कि यह सूक्ष्म रूप होने से सब को देखता है। इस दृष्टि से हम यह कह सकते है कि मस्तिष्क की वह बौद्धिक दिव्य शक्ति कश्यप है जिसके जागृत होने पर सब इन्द्रियां सूक्ष्म जगत् के दर्शन करने वाली बन जाती है। जब मनुष्य में कश्यप शक्ति अर्थात् सूक्ष्म-दर्शन शक्ति जागृत हो जाती है तब वह यह देख लेता है कि अमुक कर्म से अमुक फल प्राप्त होता है। देव मनुष्य आदि उत्कृष्ट योनियां तथा पाप कर्म द्वारा कृमि कीट व स्थावर आदि निकृष्ट योनियां किन कर्मों से प्राप्त होती है यह वह जान जाता है ऐसी अवस्था मे वह पाप में प्रवृत्त नहीं होता। इसी दृष्टि से तै आ. १।८ मे कहा कि 'अपैतं मृत्युं जयति य एव वेद स खल्वेवंविद्ब्राह्मणः दीर्घश्रुतमो भवति कश्यपस्यातिथिः सिद्धगमनः सिद्धागमन। तै आ. १।७

अर्थात् जो कश्यप सम्बन्धी रहस्य को जानता हो वह अपमृत्यु अर्थात् अपकृष्ट निकृष्ट मृत्यु को जीत लेता है इस रहस्य का ज्ञाता ब्राह्मण दीर्घश्रुत्तम माना गया है। ऐसे दीर्घश्रुत्तम ब्राह्मण का कश्यप शक्ति के प्रति गमनागमन सिद्ध होता है अर्थात् वह अन्तर्निहित कश्यप तक पहुंचने में समर्थ होता है। अब हम महाभारत का वह कश्यप सम्बन्धी श्लोक दर्शाते है--

कुलं कुलं कुवम कुवमः कश्यपो द्विज.।
काश्यः काशनिकाशत्वादेतन्म नाम धारय॥

कुलं कुलम् = प्रति प्राणि, प्रति शरीरं प्रतीन्द्रियं वा।

कुवमः = कौ पृथिव्यां शरीरे वा वमति, वर्षति, सिञ्चति उद्गिरति वा। आदित्यः, सूक्ष्मः बुद्धिसूर्यश्च।

द्विजः = द्वितीयं जन्म यस्य स।

अध्यात्म पक्ष में सामान्य बुद्धि-सूर्य कश्यप और द्विज नही है, प्रयत्न व साधना से इस बुद्धिसूर्य का द्वितीय जन्म अर्थात् दिव्य जन्म होता है। यह शरीरान्तर्गत सूक्ष्म से भी सूक्ष्म स्थानों व शक्तियों को देख लेता है।

काश्य---कशामर्हन्ति ते कश्याः अश्वाः इन्द्रियाणि वा तत्र भवः। कश्यानि इन्द्रियाणि पातीति कश्यपः

काशनिकाशत्वात्---काश सदृश शुभ्र नाड़ी।

### ४. जमदग्नि

जमदग्नि प्रज्वलित अग्नि वाले को कहते है। नि. ७ अ. २४ ख० में इस पद की निरुक्ति निम्न प्रकार की है--"जमदग्नयः प्रजमिताग्नयो वा प्रज्वलिताग्नयो वा" अर्थात् प्रकृष्ट गति वाली अग्नि से युक्त अथवा प्रज्वलित अग्नि से युक्त को जमदग्नि कहते है। श. प. ८।१।२।३ में चक्षु को जमदग्नि ऋषि बताया है। इस का तात्पर्य यह हुआ कि चक्षु इन्द्रिय में जब प्रकृष्ट गति होती है और अग्नि प्रकृष्ट ज्वलन वाली होती है तब वह चक्षु जमदग्नि नाम से कही जाती है। चक्षु में ज्योति का न होना अथवा निकृष्ट अश्लील दर्शन वाली होना जमदग्नि का रूप नहीं है। वैसे मन के साथ सभी इन्द्रियों का सम्बन्ध है पर चक्षु इन्द्रिय तो मन का ही बाह्य रूप है, इसी दृष्टि से शास्त्रों में चक्षु का मन के साथ विहार बताया है (ऐ. ब्रा. ६।२।२४)। यह विषय हम "वैदिक अध्यात्म विद्या" में दर्शा चुके है। किसी भी व्यक्ति के चक्षुओं को देख कर उसके मन का स्वरूप व स्तर जाना जा

सकता है। अत चक्षु में जमदग्नि का रूप तभी प्रकट होता है जब मानसिक यज्ञस्थली में अग्नि खूब प्रज्वलित होती है। मानस की चक्षु सम्बन्धी प्रदीप्त अग्नि जमदग्नि ऋषि है। इस दृष्टि से महाभारत के निम्न श्लोक में जमदग्नि का स्वरूप देखा जा सकता है--श्लोक इस प्रकार है--

जाजमद्यजजानेऽहं जिजाह्येह जिजायिषि ।
जमदग्निरिति ख्यातस्ततो मां विद्धि शोभने ।।

जाजमद्यजजाने--

भूयो भूयोऽतिशयेन जमन्ति यस्मिन् (अग्नौ) ते जाजमन्तो देवास्तेषां यजन सगठनं यत्र तत्-- जाजमद्यजम् देवसदनं यज्ञस्थली वा तत्र देव-सदने जानः प्रादुर्भावो यस्याग्नेस्तस्मिन् यज्ञाग्नौ जाजमद्यजजानेऽहं जिजायिषि पुन पुनः जनयामि।

अर्थात् जिस अग्नि में देवता लोग बार-बार अतिशय रूप में, आहुति रूप होम द्रव्य को जीमते हं वे जाजमन्त देव कहलाते है, ये देव जहां एकत्रित हो कर यज्ञ रचते हं उस यज्ञस्थली में जो अग्नि प्रादुर्भूत होती है वह जमदग्नि नाम से कही जाती है। अध्यात्म क्षेत्र में सामान्य भाषा मे हम इसे यू प्रकट कर सकते है कि जब व्यक्ति के मन मे सदा दिव्य भाव उठते हं, आसुरी व पाप वृत्तियो का आगार न बन सदा देवों का सदन बना रहता है ऐसे मन में जो अग्नि प्रज्वलित होती है और दिव्यदर्शन-शक्ति से जिसका सम्बन्ध होता है वह जमदग्नि ऋषि कहलाती है।

---

१. भूयो भूयोऽतिशयेन जमन्ति युगपदेनेकेषु यज्ञादिष्वनेकवार पुन पुनर्भक्षयन्ति हवीषि ते जाजमन्तो देवा । जमुभक्षणे यड्लुकि शत्रन्तस्य रूपम् इज्यन्ते देवता ऽस्मिन् इति यजो ऽग्नि । तेषा जानम्आविर्भावस्तस्मिन् जिजायिषि जातोऽस्मि । नील कण्ठीय टीका

## ५. भरद्वाज

नि० ३।३।१७ में आता है कि 'भरणात् भार-द्वाजः' अर्थात् भरण करने के कारण भारद्वाज नाम पड़ा है। श प ८।१।१।६ में आता है कि "मनो वै भरद्वाज ऋषिरन्न वाजो यो वै मनो बिभर्त्ति सोऽन्नं वाज भरति तस्मान्मनो भरद्वाज ऋषि"

यह मन ही भरद्वाज ऋषि है। अन्न वाज रूप होता है। यह वाज मन को थामता है उसका भरण पोषण करता है। इस कारण यह मन भरद्वाज ऋषि नाम से कहा जाता है।

यहां मन की वाज शक्ति अर्थात् वेगयुक्त शक्ति की ओर निर्देश किया गया है। ऐसे वाज सम्पन्न व्यक्ति अपने आश्रितो तथा अन्यो का भरण पोषण करने में समर्थ होते है। इसी दृष्टि से निम्न श्लोक को पढिए-

भरेऽसुतान् भरे शिष्यान् भरे देवान् भरे द्विजान्
भरे भार्यां भरे द्वाजं भरद्वाजोऽस्मि शोभने ।।

हे शोभने ! जो मेरे अपने पुत्र नहीं है उनका भी मै भरण पोषण करता हूँ। शिष्यों, देवों, द्विजो का भरण करता हूं। भार्या का भी मै भरण पोषण करने वाला हू। तथा द्वाज का भरण पोषण करता हू अर्थात् उस अन्न का जिस का पिता द्युलोक है पृथ्वी माता है दूसरा उदर में पहुच कर उदर-अग्नि पिता बनती है इस उदाराग्नि द्वारा भक्षित अन्न से रस, रक्त आदि का निर्माण होता है। यहा मन रूपी भर- द्वाज का क्षेत्र आजाता है। इस प्रकार अन्न सेउत्पन्न रस रक्त आदि 'द्वाज'=द्वाभ्या जातः कहलाते हं। ऐसे अन्नादि का मे धारण करता हूं । इसलिए हे शोभने । मुझे भरद्वाज जानो !

## ६. 'गोतम'

गोतम को कई रूपों में देखा जा सकता है। अतिशय स्तुति करने वाले को गोतम कहते हैं। 'गौ' के पृथ्वी, वाणी, रश्मि आदि कई अर्थ हैं। गौ का अर्थ इन्द्रिय भी है। अब महाभारत के श्लोक का इन्द्रिय की दृष्टि से अर्थ देखिए –

गोदमो दमतोऽधूमोऽदमस्ते समदर्शनात् ।
विद्धि मां गौतमं कृत्ये यातुधानि निबोध माम् ।

हे यातुधानि ! मैं इन्द्रियों का दमन करने वाला हूं। इन्द्रियों के दमन करने से मैं वासना के धूम से रहित हो गया हूं। और समदर्शी होने के कारण हे कृत्ये। मैं तुझ से अदम्य हूं। अतः इन सब बातों से तू मुझे गौतम समझ।

'धूम' वासना की अग्नि से उत्पन्न होता है। धूम अवस्था में मनुष्य की ज्ञानेन्द्रियों पर धुंधला आवरण आजाता है। इन्द्रियों को विषयों में न जाने देकर उनका दमन करने से 'अधूम' अवस्था पैदा होती है। समदर्शी होने पर भी यही अधूम अवस्था उत्पन्न होती है। अत. गोतम शक्ति इन्द्रियों को दमन करने वाली होती है।

## ७ 'विश्वामित्र'

नि. २१७।२४ में आता है "विश्वामित्रः सर्वमित्रः" विश्वामित्र अर्थात् सबका मित्र। "विश्वस्य ह वै मित्रं विश्वामित्र आस विश्वं हास्मै मित्रं भवति य एवं वेद। ऐ. ब्रा. ६।२० विश्व के मित्र को विश्वामित्र कहते हैं और ऐसे व्यक्ति के सब मित्र होते हैं इसी दृष्टि से महाभारत के निम्न श्लोक का अर्थ देखिये—

विश्वे देवाश्च मे मित्रं मित्रमस्मि गवांस्तथा ।
विश्वामित्रमिति ख्यातं यातुधानि निबोध माम् ।।

सब देव मेरे मित्र हैं और सब गौओं का मैं मित्र हूं। हे यातुधानि ! इसी कारण मैं विश्वामित्र नाम से प्रसिद्ध हूं।

## ८ अरुन्धती

अरुन्धती वसिष्ठ की पत्नी मानी जाती है। परन्तु कुछ स्थलों में सामान्य रूप में इसे ऋषिओं की पत्नी के रूप में चित्रित किया गया है। उदाहरणार्थ तै. आ. ३।९।१२ में आता है कि 'ऋषीणामरुन्धती' अर्थात् अरुन्धती ऋषिओं की पत्नी है। यहां महाभारत के इस प्रकरण में सप्तर्षियों के साथ एक अरुन्धती का ही नामोल्लेख हुआ है। इससे यह ज्ञात होता है कि यहां अरुन्धती केवल वसिष्ठ ऋषि की ही पत्नी नहीं है अपितु अन्य सब ऋषिओं की भी पत्नी मानी गई है। जैसा कि हम ऊपर सप्तऋषियों के सम्बन्ध में दर्शा चुके हैं कि ये सप्तर्षि शरीर के ही विभिन्न प्राण हैं, उसी प्रकार यह अरुन्धती भी शरीरान्तर्गत कोई शक्ति होनी चाहिए। वेदों में भी प्राय. अथर्ववेद में ही इसका अधिक वर्णन है। अथर्ववेद में यह अपने बाह्य भौतिक रूप में एक बूटी-विशेष है। अध्यात्म क्षेत्र में शरीरान्तर्गत क्या हो सकती है यह एक अन्वेषण का विषय है। अरुन्धती को पत्नी मानने वाले इसकी व्युत्पत्ति नहीं करते हैं, परन्तु यदि इसकी व्युत्पत्ति की जाए तो वह इस प्रकार हो सकती है। 'अरूंषि मर्मस्थानानि दधातीति" अर्थात् यह अरुन्धती

शरीर के मर्म स्थानों को धारण करने वाली है। महाभारत की नीलकण्ठीय टीका में निम्न निरुक्ति आती है–अरुषोऽति कठिनान् धरादीन् दधाति' मनुष्य के जीवन में ये मर्मस्थल अतिनिर्णायक कार्य वाले होते हैं। इन मर्मस्थलों पर प्रहार होने पर मनुष्य के प्राण पखेरू उड़ जाते हैं अतः इस दृष्टि से अन्य ऋषियों की पत्नी होते हुए भी सर्वोतम वास हेतु वसिष्ठ प्राण की यह शक्ति है जिसे कि आलंकारिक भाषा में पत्नी कह दिया गया है। अन्य ऋषि भी प्राण के ही विविध रूप हैं अत. उनकी भी यह पत्नी कही जा सकती है।

पश्चात कालीन् योग सम्बन्धी उपनिषदों में अरुन्धती को सरस्वती अर्थात् सुषुम्ना नाड़ी कहा गया है। योगकुण्डल्युपनिषत् १।६ में आता है कि––

तयोरादौ सरस्वत्याश्चालनं कथयामि ते ।
अरुन्धत्यैव कथिता पुराविद्भिः सरस्वती ।।

अर्थात् पुरा काल के विद्वानों ने अरुन्धती को सरस्वती माना है। यह सरस्वती सुषुम्ना नाड़ी है। वेदों में भी सरस्वती व वसिष्ठ का पारस्परिक सम्बन्ध कई मन्त्रों में दर्शाया गया है। वह सब हम यहां न दिखा कर महाभारत के तत्सम्बन्धी श्लोक को यहां दर्शाते हैं।

धरान् धरित्रीं वसुधां भर्तुस्तिष्ठाम्यनन्तरम् ।
मनोऽरुन्धती भर्तुरिति मां विद्धयरुन्धतीम् ।।

इस श्लोक का महाभारत की नीलकण्ठीय टीका में यह अर्थ किया गया है कि––

धरान् पर्वतान् धरित्रीं भुवं वसून् देवान् धत्ते इति व्युत्पत्या वसुधां दिव च तिष्ठामि अधितिष्ठामि तत्र हेतुः–भर्तुर्वसिष्ठस्यानन्तरमव्यवधानेन मनो अनुरुन्धतीति। अरुषोतिकठिनान् धरादीन् दधातीत्यरुन्धतीति।

## पशुसख

इन्द्रियों में जो पशुभाव है उसका सखा अर्थात् उस पशुत्व की पूर्ति करने वाला प्राण पशुसख है।

## गण्डा

यह भी मुख में रहने वाली पशुसख प्राण को उत्पन्न करने, प्रवद्ध करने वाली शक्ति हो सकती है। इसी लिये इस 'वक्तैकदेश' वक्त अर्थात् मुख के एक देश में रहने वाली कहा है।

# दीपमाला-शुभकामना

श्री आचार्य नारायण शास्त्री काङ्करः

मान्या महान्तो महनीय-माना. !
विपश्चितश्चारु-चरित्र-शीलाः !!
दीपावली-पुण्य-महेऽहमार्याः !!
नमामि सप्रेम च सादरं वः !!

मनसि वचसि काये कर्मणि स्वास्थ्यराशिम्
अतुलित-बल-मानौ शुभ्रभवित निजेष्टे ।
पर-हित-कृति-भावं सर्वथा जागरूकं
दिशतु दिशतु लक्ष्मी. सन्ततं स्वं प्रसादम् ॥

विषाद-तिमिरं घ्नन्ती
विद्या-दीपैर्हृदि स्थितम् ।
वित्तं वृत्तं च यच्छन्ती
लक्ष्मीः किरतु मङ्गलम् ॥

श्री-रामगञ्जे जयपत्तनस्य
सुमेरुकर्णाऽध्व-निवासकारी ।
श्रीमत्कृते कामयते तदेवं
विनीत-नारायण काङ्करोऽयम् ॥

# महर्षिर्दयानन्दः

( १८२५–१८८३ ई० )

श्री पं. धर्मदेवो विद्यामार्त्तण्डः

निखिलनिगमवेत्ता, पापतापापनेता, रिपुनिचयविजेता, सर्वपाखण्डभेत्ता ।
अतिमहिततपस्वी, सत्यवादी मनस्वी, जयति स समदर्शी, वन्दनीयो महर्षिः ॥१॥
विमलचरितयुक्तः, पापमुक्त , प्रशस्तः, सकलसुकृतकर्ता, कर्मराशावसक्तः ।
दलितजनसुधारे, सर्वदा दत्तचित्तः, जयति स कमनीयो वन्दनीयो महर्षि. ॥२॥
प्रथितधवलकीर्तिः शुद्धधर्मस्य मूर्तिः, प्रसृतनिगमरीति., शत्रुवर्गेऽप्यभीतिः ।
अनुसृतशुभनीतिः, वेदशास्त्रेष्वधीती, विबुधगणवरेण्यो वन्दनीयो महर्षिः ॥३॥
अधिकतम उदारो धर्मसम्बोधकेषु, श्रुतिविहितविचारो लोकसंरक्षकेषु ।
विदितनिगमसारो ब्रह्मचार्यग्रगण्यो, जयति स कमनीयो वन्दनीयो महर्षिः ॥४॥

'महापुरुषकीर्तनम्' से साभार

# शोक समाचार

श्री पं. महानन्द जी सिद्धान्तालंकार गुरुकुल कांगड़ी के बहुत ही सुयोग्य स्नातकों में से थे। इसी कारण उन्होंने महात्मा मुशीराम जी (स्वामी श्रद्धानन्द जी) के पास उन के प्राइवेट सैक्रेटरी के रूप में कुछ समय तक काम किया। बाद में उन्होंने अनेक वर्षों तक गुरुकुल के रजिस्ट्रार पद व सहायक मुख्याधिष्ठाता जी के रूप में पं. विश्वम्भरनाथ जी के साथ कार्य किया।

प्रारम्भ से ही वह धार्मिक वृत्ति के तथा आयुर्वेद के प्रेमी थे। ग्वालियर स्टेट में वह इन्वेस्टिगेटिंग आफीसर आफ मैडीसन्स कई वर्ष रहे। उसके बाद वह अपने जन्म-स्थान डा० बिसौली जि० बदायूं में सफल वैद्य के रूप में कार्य करते रहे।

गुरुकुल कांगड़ी से उनकी विशेष रुचि थी, और समय-समय पर वह गुरुकुल की उन्नति के लिये परामर्श देते रहते थे।

सन् १९२० में वह गुरुकुल के स्नातक बने और सत्तर वर्ष की आयु में दीपावली के दिन प्रात ४ बजे ब्राह्म मुहूर्त में १ नवम्बर को उनका स्वर्गवास होगया।

गुरुकुल कांगड़ी में यह समाचार बड़े शोक के साथ सुना गया। परमेश्वर दिवगत आत्मा को व उनके परिवार को शान्ति प्रदान करे।

श्री धर्मपाल विद्यालंकार
सहायक मुख्याधिष्ठाता
गुरुकुल कांगड़ी